# विदुषां पत्राणि



सम्पादक

सूर्यप्रकाश व्यास

आचार्य रामचन्द्र द्विवेदी स्मृति ग्रन्थमाला : 20 वाँ पुष्प

# विदुषां पत्राणि

सम्पादक

**सूर्यप्रकाश व्यास**

सेवानिवृत्त आचार्य

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

**आर्यभाषा संस्थान, वाराणसी**

विदुषां पत्राणि

सम्पादक : सूर्यप्रकाश व्यास

ISBN-: 978-81-87978-42-8

मूल्य : रु. 300.00 (रुपये तीन सौ मात्र)

संस्करण प्रथम : 2016 / प्रकाशक : आर्यभाषा संस्थान, बी.2/143ए, भदैनी, वाराणसी–221009 (उत्तरप्रदेश), दूरभाष– 09839575796 / स्वत्वाधिकारी : सूर्यप्रकाश व्यास/ मुद्रक : दी महावीर प्रेस, भेलूपुर, वाराणसी–221010/कम्पोजिंग : विक्रम कुमार दवे/ सेटिंग : गौरीशंकर सिंह / कुल प्रतियाँ 300।

VIDUSHAM PATRANI : Edited by :- S. P. Vyas

## समर्पित

वर्तमान संस्कृत जगत् में अपनी विशिष्ट भूमिका के लिए प्रख्यात
प्रो. राधावल्लभ त्रिपाठी
को सादर

# प्राक्कथन

पत्रलेखन एक व्यावहारिक आवश्यकता के अतिरिक्त साहित्य की विधा भी है. प्राचीन काल में इसका अन्य विकल्प नहीं था. राजाओं, मन्त्रियों, विद्वानों, प्रियजनों, प्रणय–पीड़ितों,व्यापारियों आदि में पत्रों का आदान–प्रदान स्वाभाविक गतिविधि थी। संवाद व संचार के माध्यमों की आधुनिक प्रगति ने तो पत्र–लेखनविधा को लगभग अप्रासङ्गिक ही सिद्ध कर दिया है।

अंग्रेज़ी व हिन्दी भाषाओं में पत्रों के संग्रह व प्रकाशन की परम्परा रही है। महापुरुषों, विद्वानों, नेताओं, समाजसेवकों आदि के पत्रों के संग्रह इन भाषाओं में प्रकाशित हुए हैं किन्तु राष्ट्रव्यापी संस्कृत भाषा में पत्राचार की परम्परा विद्यमान रहते हुए भी इसके व्यवस्थित संग्रह व प्रकाशन की ओर, प्राप्त जानकारी के अनुसार, अनुसन्धाताओं का विशेष व सार्थक ध्यान नहीं जा सका है। इसके कुछ कारणों का अनुमान किया जा सकता है। जैसे विद्वानों में परस्पर पत्राचार नितान्त व्यक्तिगत स्तर पर होते होंगे, पण्डित–परिवारों में पत्रों के संग्रह की प्रवृत्ति के प्रति उदासीनता रही होगी, किसी संग्राहक का इस प्रकार के संग्रह की ओर ध्यान जाने पर भी व्यक्तिगत पत्रों की प्राप्ति कठिन समस्या रही होगी आदि। यही नहीं, लेखक अपनी साहित्यिक और शास्त्रीय रचनाओं के प्रकाशन के लिए स्वाभाविकरूप से समुत्सुक रहते हैं, रहे होंगे किन्तु उन कृतियों की तुलना में पत्राचारों के प्रकाशन का भी कोई ऐतिहासिक और साहित्यिक महत्त्व है इस ओर उनका ध्यान न जाना भी एक कारण हो सकता है।

पण्डित गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी को संस्कृतज्ञों के जो पत्र प्राप्त होते थे वे उन्हें वर्ष क्रमानुसार ज़िल्द बनवाकर सुरक्षित रखते थे। किन्तु यह संग्रह भी सुरक्षित है या नहीं और कहाँ है, यह अज्ञात है। इन्हीं के प्रधान शिष्य और कालान्तर में **संस्कृतरत्नाकर** के संपादक रहे पण्डित वृद्धिचन्द्र शास्त्री(जयपुर) ने **संस्कृतरत्नाकर** के एक अङ्क में विद्वानों के कुछ संस्कृत पत्रों का प्रकाशन किया था, ऐसी सूचना प्राप्त होती है। किन्तु यह अङ्क मुझे उपलब्ध नहीं है।

श्रद्धेय देवर्षि कलानाथ शास्त्री ने अपने एक पत्र(91) में सूचित किया है कि पत्र–लेखनविधा तत्कालीन पाठ्यक्रम का अङ्ग होती थी। उनके पूज्य पितृचरण पण्डित मथुरानाथ शास्त्री का संवाद पण्डित रामचन्द्र बलवन्त आठवले के साथ होता था। राजगुरु श्रीचन्द्रदत्त ओझा ने तो केवल पद्य में ही समस्त लेखन की प्रतिज्ञा की थी और उनका पत्राचार संस्कृत पद्यों में ही होता था। मान्यवर शास्त्रीजी ने यह भी बताया है कि हिन्दी साहित्य के प्रतिष्ठित साहित्यकार पण्डित चन्द्रधर शर्मा 'गुलेरी' भी संस्कृत में कविता करते थे और उनके संस्कृत पत्रों का संग्रह संभावित है। प्रो. सत्यव्रत शास्त्री ने भी इस दिशा में कुछ प्रयत्न किया था, ऐसा कहा गया किन्तु इन प्रयासों की परिणति की प्रामाणिक सूचना सुलभ नहीं है।

संस्कृत साहित्य में पत्रलेखन के एक प्राचीन उदाहरण की ओर सभी का ध्यान सहज ही चला जाता है। यह मार्मिक पत्र प्राकृत भाषा में कालिदास ने दुष्यन्त के प्रति शकुन्तला से लिखवाया था–

तुज्झण आणे हिअअं मम उण कामो दिवावि रत्तिम्पि ।
णिग्घिण तवइ बलीअं तुइ वुत्तमणोरहाइं अंगाइं ॥ 3.13

[तव न जाने हृदयं मम पुनः कामो दिवाऽपि रात्रावपि।
निर्घृण, तपति बलीयस्त्वयि वृत्तमनोरथाया अङ्गानि॥]

कालिदास के काल से इस पत्र की प्राचीनता का अनुमान किया जा सकता है।

वाराणसी में आदरणीय डॉ. शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी के साथ आत्मीय गोष्ठी में लगभग एक दशक पूर्व एक बार यह विषय चर्चा में आया। उन्होंने इस कार्य में मुझे अग्रणी करके संकल्पबद्ध किया। योजनानुसार 500 पत्रों के संग्रह का लक्ष्य रखा गया। अनेक पत्र उनके पूज्य पिताश्री महामहोपाध्याय पण्डित गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी को सम्बोधित प्राप्त हुए और कुछ को सायास जुटाया गया। सीमित संख्या और अव्यवस्थित संग्रह के बावजूद उत्साह के आधिक्य के कारण सामग्री प्रेस को दी जाने लगी। किन्तु दोनों की विषम परिस्थितियों और अन्य प्रकाशनादि कार्यों में व्यस्तता के कारण यह अभियान अवरुद्ध हो गया। पहले डॉ. चतुर्वेदी की और कुछ वर्षों बाद मेरी सेवानिवृत्ति ने योजना को मानो पूर्णविराम ही लगा दिया। दोनों वाराणसी के साहित्य–सेवानुकूल परिवेश से वञ्चित हो गए। वे कामाक्ष्या की शरण में गुवाहाटी चले गए और काल के प्रवाह ने मुझे महाकाल की नगरी उज्जयिनी में पहुँचा दिया। यहाँ अपने अधूरे कार्यों का लेखा–जोखा इकट्ठा करते हुए यथावसर मेरा ध्यान पत्रों की इस दुर्लभ सम्पत्ति की ओर गया और मन में इसके प्रकाशन का सुकुमार सङ्कल्प जागा।

प्रथम दृष्टि में संग्रह से निराशा हुई क्योंकि पत्रों की संख्या सीमित थी। पत्र कहीं जर्जरित और कहीं खण्डित थे। प्रेषकों की तुलना में प्रापक कम थे। कुछ प त्र साधारण तो कुछ असाधारण लगे। कुछ गद्य में थे और कुछ पद्य में। अब ऐसी क्षमता व साधनों की सुलभता नहीं है कि देश के विभिन्न भागों में विद्यमान पण्डित–परिवारों से सम्पर्क करके तथा उनको विश्वास में लेकर उनके सम्भावित संग्रह से पत्रों को प्राप्त किया जाए और इस प्रकार उनके व्यापक प्रकाशन का स्वप्न साकार किया जाए। तथापि स्वयं ही निराश मन को सान्त्वना दी कि ये जैसे भी हैं, यदि अब भी इन्हें प्रकाशित नहीं किया गया तो इस संग्रह का क्या होगा? अन्ततोगत्वा निर्णय किया कि इसे इस

विधा का राजपथ मानकर नहीं बल्कि उसकी एक पगडण्डी मानकर ही सही, प्रकाशित अवश्य किया जाए ताकि भविष्य में कोई समानधर्मा इस कार्य को आगे बढ़ा सके।

मुद्रणार्थ पाण्डुलिपि तैयार हो जाने के बीच ही आदरणीय आचार्य बालकृष्ण शर्मा, निदेशक, सिंधिया प्राच्यविद्या शोधसंस्थान, विक्रम विश्वविद्यालय को इस योजना से अवगत कराया गया। आपने इसके ऐतिहासिक महत्त्व को समझकर सुदूर व विविध स्थानों से एकत्रित पत्रों को मुझे सहज सुलभ कराया तथा संग्रह को समृद्ध किया। अस्तु।

**प्रथम स्तवक**

यह पत्रसंग्रह दो स्तवकों में विभक्त है। प्रथम स्तवक में कुल 91 पत्र हैं। प्रेषकों की संख्या 33 और प्रापकों की संख्या 7 है। प्रमुख प्रापक 2 हैं पण्डित गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी और पण्डित दुर्गादत्त उपाध्याय। प्रमुख प्रेषक 4 हैं–पण्डित शिवजी उपाध्याय (17), पण्डित वसन्त शेवडे(15), पण्डित बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते (12) और पण्डित शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी(11)। स्थान की दृष्टि से प्रापक जयपुर, मिर्जापुर, चमौली, गुवाहाटी और पटना के हैं तथा प्रेषकों के स्थान हैं मुंबई, पूना, नागपुर, पटियाला, अम्बाला, हरिद्वार, प्रयाग, वाराणसी, मिर्जापुर, जौनपुर, चमौली, शहडोल, खंभात तथा जयपुर। प्राचीनतम पत्र सन् 1892 का पण्डित अप्पाशास्त्री राशिवडेकर, पुणे (महाराष्ट्र) का है तथा अन्तिम पत्र सन् 2016 का देवर्षि कलानाथ शास्त्री, जयपुर (राजस्थान) का है। कुछ पत्रों में तिथि का उल्लेख नहीं था किन्तु प्रापक के काल से सङ्गति स्थापित करते हुए उन्हें क्रमानुसार स्थान दिया गया है। कुछ पत्र विषय की दृष्टि से विशिष्ट न मानते हुए संग्रह में सम्मिलित नहीं किये गये हैं।

पद्यबद्ध पत्रों की संख्या 16 है। दो पत्र गद्य–पद्यमय हैं। इनमें कुल श्लोक 116 हैं। शेष पत्र गद्य में हैं। पद्य–संख्या की अधिकता की दृष्टि से पत्रों में आचार्य शिवजी उपाध्याय के 52, पण्डित बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते के 19 , पण्डित रामकुबेर मालवीय के 14, पण्डित शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी के 10, पण्डित माधवाचार्य के 9, पण्डित रतिनाथ झा के 5, पण्डित शालिग्राम शर्मा के 4 और पण्डित गोमृनाथ मिश्र के 3 श्लोक हैं।

इस पत्रसंग्रह में मुख्यतः दो प्रापक हैं किन्तु दोनों का व्यक्तित्व और प्रेषकों की उनके प्रति दृष्टि में भेद है। पण्डित गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी अत्यन्त वरिष्ठ हैं। प्रेषकों ने उनके लिए जिन मुख्य विशेषणों का उपयोग किया है इससे उनके व्यक्तित्व और विद्वत्ता का सहज ही अनुमान किया जा सकता है यथा अशेषशास्त्रपारदृश्वा, धवल यश के धनी, ऋषिकुल व्यवस्थापक(1), विविधविद्या–विनोदविलसितान्तःकरण(2), परमोत्साही, धीर–वीर (4), अनेकगुणगौरवगुम्फित (8), धर्मोद्धारप्रवृत्त, विद्याप्रचारनिरत (18), निखिलशास्त्रनिष्णात, परम उदार, गम्भीर, धैर्यवान्, सकललोकमान्य (21), सर्वतन्त्रस्वतन्त्र (22) विद्वत्प्रवर (24), विद्वत्–सामन्त–सम्राट्,

कविकुलतिलक, शास्त्रार्थवीर, श्रीकृष्ण के समान वाणी से सम्पन्न, व्याकरणेन्दु, धार्मिकदशाव्याख्यानवाचस्पति (25) आदि।

पण्डित चतुर्वेदी संस्कृतज्ञों और सनातन धर्म के संरक्षक और मार्गदर्शक हैं। संस्कृत साहित्य सम्मेलन के संस्थापक व तत्कालीन अध्यक्ष /महामन्त्री होने के नाते विबुधजंन उनसे सम्मेलन की गतिविधियों की जानकारी लेते हैं। अपनी उपस्थिति व अनुपस्थिति की सूंचना उन्हें देते हैं तथा निबन्ध–लेखन के लिए उनसे मार्ग दर्शन प्राप्त करते हैं। वे अपने स्वाध्याय–लेखन की प्रगति की भीं सूचना उन्हें देते रहते हैं। संस्कृतरत्नाकर के प्रधान सम्पादक होने के नाते प्रेषक उनसे अङ्कों के यथासमय प्राप्त न होने या रचनाओं का प्रकाशन न होने की विनयपूर्वक शिकायत करते हैं। उनकी प्रभावशीलता के कारण पत्र–प्रेषक आजीविका की प्राप्ति में उनकी सहायता की भी याचना करते हैं। सनातन धर्म का रक्षक मानते हुए समाज को सम्बोधित करने के लिए उनसे विनम्र आग्रह भी किया जाता है (पत्र 25)। काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी के संस्थापक महामना पण्डित मदनमोहन मालवीय भी उनको पर्याप्त आदर प्रदान करते हैं। पत्र–प्रेषक अपने कुशल–क्षेम व स्वास्थ्य की सूचना देने के साथ ही उनके भी स्वास्थ्य के प्रति अपनी चिन्ता व्यक्त करते हैं। उनसे समय पर पत्रोत्तर प्राप्त न होना प्रेषकों के लिए व्याकुलता का कारण बन जाता है।

पण्डित दुर्गादत्त उपाध्याय के प्रति प्रेषकों ने जो भाव व्यक्त किए हैं उनके अनुसार वे कविभूषण हैं (29), उनकी वाणी स्निग्ध, गम्भीर, कोमल, मधुर, उदार और धीर है। वे काव्यरसचर्वणसावधानचित्त हैं तथा रम्य कविता–वनिता–प्रिय हैं (32)। शुभैकदत्तहृदय (53) कल्याणगुणशाली(59), कविप्रेष्ठ(63) तथा पत्रों के संग्रह में शूर (84)आदि हैं।

प्रापक पण्डित दुर्गादत्त उपाध्याय की भूमिका पत्र–प्रेषकों के लिए भिन्न है। इन प्रेषकों में उनके गुरुतुल्य पण्डित खिस्तेजी भी हैं तथा उनके मित्रादितुल्य पण्डित शिवजी उपाध्याय, पण्डित वसन्त शेवडे, पण्डित शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी आदि हैं। पण्डित उपाध्याय को सम्बोधित पत्रों में प्रेषकों की व्यक्तिगत समस्याओं की प्रधानता है तथा साथ ही लेखन–प्रकाशन, यात्रा आदि की सूचनाओं का आदान–प्रदान है। प्रेषक उनके वाक् प्रवाह, भाव–सौन्दर्य, मोती जैसे अक्षरों अथवा लिपि की प्रशंसा करते हैं।

सामान्य मनुष्य हो या विद्वान्, सुख–दुःख सभी के जीवन का अपरिहार्य अङ्ग है। किन्तु भेद यह है कि आस्थावान् विद्वान् दुःख–सुख दोनों में समभाव रखते हुए अपनी सारस्वत साधना को सर्वोच्च स्थान देते हैं। उन्हें विश्वास रहता है कि ईशकृपा से यथासमय सब कुछ ठीक हो जाएगा। इसलिए इन पत्रों के प्रेषकों के समक्ष चाहे बाढ़ में सब कुछ ध्वस्त होने का सङ्कट हो, आजीविका, आवास, अर्थाभाव, स्थान–परिवर्तन, पदोन्नति, लिखित के प्रकाशन, परिवार के प्रिय सदस्य की अस्वस्थता अथवा मृत्यु आदि का कैसा भी संकट हो वे हर हाल में अपनी सारस्वत साधना से

विरत नहीं होते। यही कारण है कि वे दो–चार प्राथमिक शब्दों में अपनी व्यक्तिगत समस्या कहकर पुनः विद्या–प्रसङ्ग पर आ जाते हैं।

संस्कृतज्ञों के प्रति एक आम धारणा है कि उनका अहं बड़ा प्रबल होता है और वे एक–दूसरे से ईर्ष्या–द्वेष बहुत रखते हैं किन्तु ये पत्र इस धारणा को, अपने सीमित दायरे में ही सही, मिथ्या सिद्ध करते हैं। ये पत्र, प्रेषक और प्रापक के मध्य मधुर सम्बन्ध के दस्तावेज हैं। इनमें वरिष्ठ व कनिष्ठ विद्या–साधक के प रस्पर सहयोग, मार्गदर्शन, स्वास्थ्य, पारिवारिक सुख–दुःख आदि की सरल भाव से परस्पर चिन्ताएँ व्यक्त हुई हैं। एक पत्र में तो प्रेषक ने पूछा है कि पत्रप्रापक की घड़ी अभी तक ठीक हुई या नहीं (40)। संक्षेप में इन वैविध्यपूर्ण पत्रों के विषय हैं–व्यक्तिगत, पारिवारिक, सामाजिक व शिक्षण संस्थागत समस्याएँ, स्वास्थ्य, विवाह, भवन –निर्माण, धार्मिक कर्मकाण्ड, कुशल–क्षेम की जिज्ञासा, सभा–सम्मेलन, कवि–समवाय की सूचनाएँ, परीक्षाकार्य, शिक्षणकार्य, यात्राएँ, पुस्तक–लेखन, प्रकाशन, प्रतिक्रियाएँ, पुरस्कार, पत्र–पत्रिकाएँ, विश्रामवृत्ति, विद्वत्वृत्ति, अध्येतावृत्ति आदि। वैसे तो सभी पत्र व्यक्तिगत हैं और इनमें गोपनीय जैसा कुछ नहीं है तथापि एक पत्र (13) का विषय संवेदनशील प्रतीत हुआ। इसलिए इस पत्र से प्रापक–प्रेषक के नामों को प्रकाशन से परे रखना नैतिक दृष्टि से उचित प्रतीत हुआ।

**द्वितीय स्तवक**

द्वितीय स्तवक में कुल 39 पत्र हैं जिनमें से 36 के लेखक आचार्य वेङ्कटाचलम् हैं। शेष में दो पत्रों के लेखक डॉ. शिवरामसिंह तथा एक के लेखक आचार्य निरञ्जनदेव तीर्थ हैं। ये सभी पत्र, प्रेषक व प्रापक की दृष्टि से केवल आचार्य वेङ्कटाचलम् से सम्बद्ध हैं तथा इनकी प्रकृति भी भिन्न है। इसलिए इनको स्वतन्त्र स्तवक में प्रस्तुत किया गया है। आचार्य वेङ्कटाचलम् के पत्रों के प्रापक/प्रापिका हैं–डॉ. अजिता त्रिवेदी(16), डॉ. शिवरामसिंह (11), कु. शुभा (2), श्रीमती विजया सुब्रह्मण्यम् (1), आचार्य रेवाप्रसाद द्विवेदी (1), आचार्य के.एम.सुब्रह्मण्यम् (1), आचार्य शेषाद्री (1), डॉ. गङ्गाधर पण्डा (1) और डॉ. श्रीमती पुष्पा त्रिपाठी (1)। एक पद्यबद्ध पत्र संस्कृत विभाग, विक्रमविश्वविद्यालय के सदस्यों को नववर्षोपहार के रूप में लिखा गया है।

इस स्तवक में केवल तीन पत्रों में कुल 11 श्लोक संग्रथित हैं। इनकी कालावधि 1962 से 1996 हैं। एक व्यक्ति से सम्बद्ध पत्रों को एक साथ रखने में कालक्रम का भङ्ग स्वाभाविक है।

पत्रों के प्रेषण स्थानों में उज्जैन, भोपाल, बड़वानी, शाजापुर व नागोद उल्लखित हैं जबकि प्रापक स्थानों में पेटलाद, मलाड,जम्मू, दिल्ली, मद्रास, वाराणसी,उज्जैन, भोपाल, शाजापुर, शिवपुरी, रीवा, पन्ना, खरगोन और बिलासपुर के नाम हैं।

द्वितीय स्तवक के पत्रों की कालावधि में पद्मश्री आचार्य वेङ्कटाचलम् के शैक्षणिक व प्रशासनिक जीवन की सामान्य व्याख्याता से कुलपति (सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय,

वाराणसी तथा दरभङ्गा विश्वविद्यालय) और कुलाधिपति (लाल बहादुर संस्कृत विश्वविद्यालय, दिल्ली) बनने तक की विकास–यात्रा के प्रतिबिम्ब हैं। तथापि उनका सारल्य, विनय, शिष्यवर्ग के प्रति सद्भाव आदि सदैव अपरिवर्तित रहा। पत्रों में उनकी भाषा–शैली प्रापक/प्रापिका की प्रकृति के अनुसार परिवर्तित होती रहती है। शिष्यवर्ग की अपेक्षा पुत्रियों को लिखे गये पत्रों की भाषा अति सरल है किन्तु विद्वानों को पत्र लिखते समय भाषा–शैली का स्तर व स्वरूप उच्चतर और भिन्न हो जाता है। यह प्रवृत्ति स्वाभाविक व उचित ही है।

आचार्य वेङ्कटाचलम् से सम्बद्ध इन पत्रों को तीन वर्गों में विभाजित करके देखा जा सकता है। प्रथम वर्ग में गुरु–शिष्य/शिष्या से सम्बद्ध पत्र हैं जबकि दूसरे वर्ग के तीन पत्रों में पिता–पुत्री के सम्बन्ध की अभिव्यक्ति हुई है। तीसरे वर्ग के पत्र विद्वज्जनों /पूजनीयों के प्रति सद्भाव, श्रद्धा व लोकाचार की अभिव्यक्ति के उदाहरण हैं।

गुरु–शिष्य से सम्बद्ध पत्रों की सर्वाधिक संख्या 29 हैं। इनमें मात्र दो पत्र डॉ. शिवराम सिंह द्वारा आचार्य को लिखे गये हैं व शेष 27 पत्र गुरु द्वारा शिष्या (16) व शिष्य (11) को लिखे गए हैं।

भारतीय शिक्षा–संस्कृति का एक विलक्षण आयाम है विद्यावंश अथवा गुरुपरम्परा। यह विद्या–सम्प्रदाय से भिन्न है। प्राचीन काल में गुरु से प्रधान विषय की शिक्षा प्राप्त करके शिष्य भाष्य, टीका, वृत्ति अथवा स्वतन्त्र ग्रन्थ लिखकर, समयानुसार उसी विचारपरम्परा का विकास करता था। अतः यह विद्या–सम्प्रदाय की परम्परा कही जाती थी। किन्तु विद्यावंश या गुरु–परम्परा में ऐसा आग्रह नहीं होता। गुरु अपने शिष्य को रुचि व क्षमतानुसार ज्ञान की शाखा के चयन की स्वतन्त्रता देते हुए पितातुल्य संरक्षक, मार्गदर्शक बनकर उसकी उच्च शिक्षा के लिए आजीवन सर्वविध सहयोग करता है तथा उसके कल्याण के लिए सतत प्रयत्नशील रहता है। इस गुरु–परम्परा में शिष्य को ही नहीं अपितु गुरु को भी सुपात्र शिष्य पाकर अपने सौभाग्य पर गर्व और हर्ष होता है। इसी आत्मीयता की पृष्ठभूमि में शिष्य यदि गुरु के पत्रों की प्रतीक्षा करता है तो गुरु भी उत्तर पाने तथा प्रदत्त निर्देशों के पालन की प्रमति जानने के लिए व्याकुल रहता है। दोनों पक्ष पारिवारिक सद्भावना से परस्पर इस प्रकार जुड़ जाते हैं कि दो परिवारों में भेद की सीमारेखा समाप्तप्राय हो जाती है।

पत्रों से स्पष्ट है कि आचार्य अपने शिष्य–शिष्याओं को पितृतुल्य स्नेह, मार्गदर्शन देकर उनसे आजीवन सम्बन्ध बनाए रखकर अपने विद्यावंश को समृद्ध करने में सन्नद्ध दिखाई देते हैं। इसी भाव का प्रतिबिम्ब उनके कुछ पत्रों में देखा जा सकता है।

– शिष्य के प्रश्नों , जिज्ञासाओं का आदर्श गुरु सदा स्वागत करता है।

गुरु शिष्य के सर्वाङ्गीण विकास व कल्याण की कामना करते हुए यह भाव रखता है कि उसके अपने गुरु का ऋण चुकाने का एक मात्र सही उपाय यही है कि वह अपने सुयोग्य शिष्य की उन्नति में यथाशक्ति सहभागी बने। शिष्य–मण्डली में से एक भी शिष्य यदि सही दिशा में प्रगति कर पाता है तो वह अपने को उऋण मान लेगा जैसे उपवन का एक भी सुपुष्पित व सुगन्धित वृक्ष उपवन व माली को यशस्वी बनाने के लिए पर्याप्त होता है। विद्याभ्यास, स्वाध्याय, कठोर श्रम, आत्मविश्वास में वृद्धि और लोकाचार के प्रति भी जागरूकता की प्रेरणा देते हुए तथा दोषों, शिथिलताओं के प्रति ध्यानाकर्षण करते हुए, वह मानता है कि मातृवत् रोष प्रकट करना गुरु का स्वाभाविक अधिकार है। उसे शिष्य की स्वाध्याय–विषयक साधन–सामग्री, आजीविका, पदोन्नति, शारीरिक–मानसिक स्वास्थ्य आदि की चिन्ता रहती है। अनुसन्धानगत व सङ्गोष्ठियों से सम्बद्ध समस्याओं पर मार्गदर्शन को वह अपना कर्तव्य मानता है। शिष्य की प्रशंसा या उपलब्धि से वह प्रसन्नता के साथ सन्तोष तथा गर्व की अनुभूति करता है।

– गुरु शिष्यों को मात्र उपदेश ही नहीं देते बल्कि उसका शब्दशः स्वयं भी पालन करते हुए लोकाचार के निर्वाह का प्रयत्न करते हैं और इसमें परिस्थितिवश चूक हो जाने पर क्षमाप्रार्थी बनकर उसकी क्षति–पूर्ति का प्रयत्न भी करते हैं। (द्रष्टव्य, पत्र संख्या–120)। वस्तुतः भाग्यशाली हैं वे शिष्य व सन्तान जिन्हें आचार्य वेङ्कटाचलम् जैसे आदर्श गुरु व पिता मिले।

– गुरु तैत्तिरीय उपनिषद् की शिक्षावल्ली में विद्यमान उपदेश (यानि अस्माकं सुचरितानि तानि त्वया सेवितव्यानि नेतराणि) का अनुकरण करते हुए शिष्य से कहता है कि पत्रोत्तर में विलम्ब आदि की मेरी शिथिलता का अनुकरण तुम्हें नहीं करना है। वह शिष्य की ओर से कभी अनुत्तरित और कभी विस्तृत पत्रोत्तर प्राप्त करने पर स्वयं ही उसकी व्याख्या करके समुचित सङ्गति स्थापित कर लेता है कि ग्रीष्म काल में जो मेघ नीरस व शुष्क दिखाई देता है वही वर्षाकाल में अतिवर्षण करके उसकी क्षतिपूर्ति कर देता है।

– गुरु प्रायः अपनी व्यक्तिगत चिन्ताओं से शिष्य को दूर ही रखता है। कभी कुछ संकेत मात्र दे देता है ताकि किसी प्रकार की भ्रान्ति न हो किन्तु दूसरी ओर शिष्य के जीवन, व्यक्तित्व और परिवेश के सभी पक्षों पर वह सूक्ष्म दृष्टि रखता है क्योंकि शिष्य का सर्वाङ्गीण विकास ही उसका अभीष्ट है। वह जानता है कि शिष्य की सर्वविध समस्याओं के समाधान के लिए उसके पास कोई अमोघ अस्त्र नहीं है। फिर भी धैर्य–धारण के आशीर्वचन के साथ वह ईश्वर के प्रति भी शिष्य की आस्था को दृढ़ बनाने का प्रयत्न करता है। वह शिष्य पर एकाधिकार न मानते हुए उसे अन्य वरेण्य विद्वानों से सम्पर्क के लिए भी प्रेरित करता है।

– पुत्रियों को लिखे गये पत्रों में आदर्श और वात्सल्य से परिपूर्ण पिता का व्यक्तित्व प्रतिबिम्बित होता है। सुखद बात यह है कि शिष्यवर्ग के लिए वह गुरु के साथ पिता भी है और संतति के लिए पिता के साथ गुरुभाव भी रखता है। आचार्य ने दोनों पक्षों के प्रति अपनी दोहरी भूमिका का निर्वाह सहजता से किया है। पिता का हृदय संस्कृत प्रेम से परिपूर्ण है। इसलिए सन्तति यदि संस्कृत में पत्रव्यवहार करके अपने पूज्य पिता को प्रसन्न करना चाहती है तो यह स्वाभाविक ही है और इसके फलस्वरूप सन्तति को गुरुतुल्य पिता का भरपूर आशीर्वाद प्राप्त होता है क्यों कि शिष्य का संस्कृत में पत्र लिखना उतना सुखद नहीं है जितना सन्तति का संस्कृत में पत्रलेखन। पुत्री के संस्कृत पत्रों को पढ़कर पिता उसे सरलतम संस्कृत में और पद्यबद्ध पत्र लिखकर आशीर्वाद देता है तथा विद्याभ्यास में कठिन परिश्रम करने के लिए प्रेरित और प्रोत्साहित करता है। पिता का यह नैतिक निर्देश उल्लेखनीय है कि अपने उत्थान के लिए पर्याप्त प्रयत्न करो किन्तु दूसरों के पतन की कामना कभी–भी मत करो।

– सौभाग्यवती पुत्री को पिता के निर्देश महर्षि कण्व का स्मरण दिलाते हैं। वह आदर्श गृहस्थ–जीवन, लोकयात्रा में सावधानी, उन्नत मार्ग का अनुसरण, व्यावहारिक जीवन में तपश्चरण का महत्त्व, धैर्य–धारण, पति–सुख में अपना सुख मानना तथा संस्कृत की संस्कृति से सुसंस्कृत स्त्री का उसे धर्म समझना आदि विशेषरूप से सिखाता है। कूपमण्डूकता से परे रहकर निरन्तर स्वाध्याय करने की प्रेरणा उसके गुरुभाव की अभिव्यक्ति है।

आचार्य वेङ्कटाचलम् के शिक्षक व समीक्षक के स्वरूप की भी संक्षिप्त झलक कुछ पत्रों में देखी जा सकती है। वे अपने छात्रों को कक्षा में संस्कृत माध्यम से पढ़ाने और लेखन की अशुद्धियों के प्रति सावधान रहने के लिए निर्देश देते हैं। दूसरी ओर रचना की समीक्षा के निवेदन पर उसके दोषों का सविनय उल्लेख करने में भी संकोच नहीं करते हैं।

**सामान्य**

पत्र दो आत्मीय जनों के मध्य संवाद के सेतु होते हैं। पाठक पत्रप्रेषक की भाषा व भाव का तो साक्षात्कार करता ही है किन्तु प्रापक का अप्रत्यक्ष परिचय भी उसे सहज ही होने लगता है। इसके साथ ही दोनों के परस्पर सम्बन्ध की छवि भी पाठकों के हृदयपटल पर अङ्कित होने लगती है। यही इस पत्र–सेतु का त्रिआयामी आनन्द है। इस पृष्ठभूमि में दोनों स्तवकों के पत्र–लेखकों के और उनके सम्बोध्यों के संक्षिप्त परिचय की यहाँ स्वाभाविक अपेक्षा थी किन्तु सहेतुक इस पक्ष को स्थगित किया गया। सम्पादक के नाते यह भाव प्रबलतर हो गया कि पाठकों के मन को विद्वानों की

गरिमा से बोझिल न बनाकर उन्हें पत्रों के माध्यम से ही त्रिआयामी सेतु का आनन्द लेने के लिए मुक्त छोड़ दिया जाए।

सभी पत्रलेखक वरिष्ठ विद्वान् और कवि हैं किन्तु इनके पत्रों की भाषा सरल और सहज है। पत्रों में विद्वत्ता हावी नहीं है। अतः ये पत्र विद्वानों के होते हुए भी सहृदय साधकों के हैं। ये पत्र उनकी सरलता , विनयशीलता, स्निग्धता और व्यावहारिकता के प्रतिबिम्ब हैं। स्वाध्याय व साहित्य–साधना की अप्रमादता के उदाहरण हैं। इन प्रेषक विद्वानों की साहित्यिक रचनाएँ आस्वाद के लिए बौद्धिक व्यायाम की अपेक्षा रखती हैं किन्तु इन पत्रों की सरल भाषा–शैली में उनकी बुद्धि नहीं अपितु मन की सरलता प्रकट हुई है। जैसे उच्च कोटि का राजनीतिज्ञ अथवा कूटनीतिज्ञ जब बच्चों के साथ सम्पर्क करता है तो वह बालक बन जाता है। उसी प्रकार ये उच्च कोटि के संस्कृत के विद्वान् और साहित्यकार व्यक्तिगत सम्पर्क के प्रसङ्ग में निश्छल और स्निग्ध व्यवहार को अभिव्यक्त करते हैं। तथापि इन पत्रों में विद्वानों के स म्बोधन, पत्रारम्भ, भाषा–शैली, भावाभिव्यक्ति आदि में प्रसङ्गानुसार यत्र–तत्र साहित्यिक संस्पर्श भी प्रकट हो गया है । ऐसे प्रयोग गद्यात्मक पत्रों में कम और पद्यात्मक पत्रों में अधिक हैं। सहृदयों के लिए कतिपय उदाहरण पर्याप्त हैं–

(अ) प्रापकों से प्राप्त पत्रों की प्रशंसा में –

– नवनीपवनीनिकुञ्जचङ्क्रणश्चतुरो गोविन्दोऽत्र..........। (पत्र संख्या 2)

– स्मित–प्रभाभिः प्रभवन्ति यस्य कटाक्षविक्षेपवशान्मिषन्ति।
जगन्नियन्ति भ्रुकुटीविलासेऽप्यमन्दमानन्दमहं तमीहे।।1।।

– क्वायं जनश्चञ्चलचित्तवृत्तिर्विषणाः क्व स्थिरधीर्विधेयाः।
नूनं नरो यो नर–साऽभिबन्धः किं तस्य साध्यः सरसो निबन्धः।।4।। (पत्र संख्या 8)

– करकमलकोरकाङ्कितागतम् . . .... पत्रम् । (पत्र संख्या 19)

– भवत्सुन्दरपत्रेन्दोरागतायां रुचाविह। प्रबुद्धो मे मनःकोशः पूर्णिमायां यथाम्बुधिः ।।2।।
स्निग्धगम्भीरमसृणमधुरोदारधीरवाक्। विद्वन्मानसपद्मान्तस्त्वमेकः षट्पदायते।।3।।
स्नेहेन भवदीयेन ज्ञातेनाद्य महामते । तापेन हिमरेखेव मनोम्लानिर्विलुप्यते।।4।।
(पत्र संख्या 30)

– पत्रं समीक्ष्य भवदीयकरारविन्दसञ्जातलेखविहिताक्षरभृङ्गमालम्।
स्वान्तं मदीयमतिहर्षतरङ्गरङ्ग –क्रीडाश्चकार रागवृन्दमिवापगासु।।2।।(पत्र संख्या 31)

– श्रीमत्करकञ्जोल्लिखितम् . . .... पत्रम् । (पत्र संख्या 36)

– अहो वाक्प्रवाहो भावसौन्दर्यं च पत्रेष्वपि. . . . .। (पत्र संख्या 80)

– श्रीमत्करकमलाक्षराङ्कितं सुस्वादुशीतलं चन्दनविलेपनानन्दजनकं पत्रम्.........।
(पत्र संख्या 82)

- श्रीमन्मौक्तिकाक्षराङ्कितपत्रारूढभावलहरिकाम् .......। (पत्र संख्या 82)
- मौक्तिकप्रायाक्षराङ्कितं पत्रं निभाल्य चाक्षरसमूहनृत्यमाधुरीं पायं पायं च सुरम्यतरभावोल्लासनैपुर्णी कस्य पामरस्यापि मनो न मुह्यति माधुरीं प्रति.....।

(पत्र संख्या 89)
- आसादितं त्वदीयं द्राघिष्ठं पत्रं वार्ताभारभरितम्। (पत्र संख्या 99)
- यदा मौनमवलम्बसे तदा काष्ठमौनादिव्रतधारिणो मुनितल्लजानप्यतिक्रम्य तिष्ठसि, लिखसि च चेद्दीर्घदीर्घं ते पत्रं लङ्कादाहव्यग्रं हनूमल्लाङ्गूलमपि व्रीडास्पदं विदधाति। (पत्र संख्या 102)
- यैव त्वमेतावन्तं कालं स्थिरनैभृत्यमवालम्बथाः सैव त्वं साम्प्रतं भूयिष्टं पत्रमयीं शब्दवृष्टिं स्रक्ष्यसीति। य एव खलु मेघः ग्रीष्मे शुष्को नीरसश्चावतिष्ठते, सन्नप्यसन्निव च प्रतिभाति, स एव खलु वर्षासु प्रकामं रसवर्षी भवति! (पत्र संख्या 102)
- यत् त्वया वाक्यद्वयं संस्कृतभाषया लिखितं तद् दृष्ट्वा नर्तितुम् आरब्धं मम मनः।

(पत्र संख्या 115)
- गीर्वाणभाषासंदृब्धं भावत्कं पत्रमनुवाच्य पुत्रोत्सवेनेव अन्तरङ्गमभ्यनन्दत्।

(पत्र संख्या 124)

(आ) कतिपय उल्लेखनीय वक्तव्य –
- हा ! कष्टं खलु 'कूपदर्दुर' निभस्सर्वो ऽत्र संजीवति॥3॥
- त्राताः श्रीगिरिधारिणेन्द्रभयतो गोपा यथा गोकुले,
  नाम्नस्साम्यतया तथैव भवता संरक्षणीया वयम्॥5॥(पत्र संख्या 23)
- न हि कस्तूरिकामोदः शपथेन विभाव्यते.......।
- नास्ति कोऽपि पाणिनेः कात्यायनवत् तस्य च पतञ्जलिवत् संवर्द्धकः समर्थको वेति.....। (पत्र संख्या 27)
- का वार्ता विद्वद्वृन्दवन्दितचरणनखचक्राणां वेदान्तज्ञानसफलीकृताशेषपूर्वपुरुषजन्मनां लोकप्रथितयशसां श्रीमताम् . . . .।(पत्र संख्या 29)
- मित्रालोको भवतु सुमनःपंकजं ध्वान्तराज्यं प्राज्यं नश्यत्वथ समुदयं यातु मद्वासरश्री–रित्याशायामिह मुकुलितं काशिकादीर्घिकायामाकाशे चाकलयति कदाऽऽयास्यतीति प्रभातम्॥5॥ (पत्र संख्या 37)
- . .. वसति शशधरोऽयं खे परं चण्डतापं, प्रशमयति सदा स्वैरंशुभिः कैरवाणाम्॥4॥
  कमल! तव सखा खे त्वं जले खेदखिन्नं कुमुद! कुटिलतां त्वं चात्ममित्रस्य पश्य।
  न कुरु न कुरु नृत्यं बर्हिनालोक्य मेघमनुभवपरितापं मत्सुहृत् सम्मुखोऽयम्॥5॥

(पत्र संख्या 38)

- अर्थकार्श्यकृशाश्चेति श्रुत्वाऽऽनन्दानन्दसिन्धुबुद्बुद्परम्परामुरीक्रियमाणो. . . ॥ (पत्र संख्या 39)
- निदाघः केवलं स्वैरमुन्मत्त इव नृत्यति॥6॥ (पत्र संख्या 50)
- कुटुम्बबाधाः याः काश्चित्ता अपि प्रतिवासरम्।<br>तमांसीव करैर्भानोर्विलीयन्ते शनैः शनैः॥5॥ (पत्र संख्या 61)
- तत्त्वविरहिता, मात्रा, श्रद्धाऽद्य भक्षयति भारतीयां सस्कृतिं संस्कृतसमाजं ब्राह्मणवर्गञ्च।(पत्र संख्या 87)
- रूढमूलं स्वभावं को वा परिवर्तयतु? (पत्र संख्या 92)
- कालस्य सदुपयोगं कुर्याः।(93)
- मा धैर्यं त्याक्षीः।(पत्र संख्या 96)
- अन्तिमक्षणपर्यन्तं सोत्कण्ठभरमात्मा आयसनीयः सर्वत्र कार्येषु इति नियतिः। (पत्र संख्या 97)
- भाष्यं तु भाष्यमेव न तु लेख्यम्! (पत्र संख्या 100)
- औदासीन्यं मा अवलम्बिष्ठाः।(पत्र संख्या 100)
- किं दूरावस्थानसङ्कल्पः पत्रोत्तरदानमप्यवरुणद्धि? !!! (पत्र संख्या 100)
- य एव खलु मेघः ग्रीष्मे शुष्को नीरसश्चावतिष्ठते, सन्नप्यसन्निव च प्रतिभाति, स एव खलु वर्षासु प्रकामं रसवर्षी भवति! (पत्र संख्या 102)
- एकोनशतांशतः श्रमस्वेदनिष्यन्दं केवलं एकशतांशमात्रया पूर्वपुण्यप्राप्तसंस्कारबलं चावलम्बते।(पत्र संख्या 106)
- अतर्किंतोपनतो.. लाभः स्वहस्तात् स्वयं न च्यावयितव्यः।
- परिश्रमं विना शून्याः सङ्कल्पाः न फलन्ति हि। (पत्र संख्या 116)
- कामम् आत्मोन्नतिः श्लाघ्या प्रार्थनीया च सर्वथा।<br>किन्त्वेदर्थं न प्रार्थ्यम् अन्येषां पतनं भयम्॥7॥ (पत्र संख्या 116)
- तपो नाम न तत् यत् जराजीर्णैः कतिपयैः कुत्रापि वनगहने वा गुहायां वा आत्मा क्लेश्यते। तपो नाम दृढः संकल्पः, तपो नाम नित्यमग्लानः परिगमभूमा। (पत्र संख्या 119)
- क्षुद्रेषु मा रमस्व। स्पृहय महीयसे श्रेयसे। (पत्र संख्या 119)
- विमृश्यकारिणं स्वयं वृण्वन्ति सिद्धयः। (पत्र संख्या 119)
- नाम्नैव तत् सर्वं नगरं, वस्तुतस्तु तद् गरमित्यवेहि। (पत्र संख्या 119)
- धैर्यमवलम्बस्व। (पत्र संख्या 119)
- कूपमण्डूकवृत्तिमाश्रयन्ती स्वगृहाङ्गणे एव आत्मानं मा बधान। (पत्र संख्या 119)

– पतिं सर्वथा सुखिनं कर्तुं प्रयतस्व। पत्युः सुखेनैव स्वयं रमस्व। इदमेव भारतीयनार्याः कृते श्रेयस्करं, विशेषतश्च संस्कृतसाहित्येन संस्कृतायाः ललनायाः। (पत्र संख्या 119)

– परिणते वयसि सर्वेषां मनुष्याणां स्मृतिदौर्बल्यं जायत एव। (पत्र संख्या 124)

– "श्रद्धत्स्व सौम्य"! (पत्र संख्या 124)

– धारय पूर्ववदुत्साहं सर्वकर्मसु। सत्यनिष्ठया आधिकारिकेषु कर्मसु प्रवर्तस्व। परं सत्यनिष्ठया सह लोकव्यवहारमपि यथायथमनुवर्तस्व। (पत्र संख्या 124)

– सर्वैरेव प्राणिभिरवश्यमेव भोक्तव्यं शुभाशुभानां पूर्वकर्मणां फलम्। (पत्र संख्या 124)

– सत्यनिष्ठया सह लोकव्यवहारमपि यथायथमनुवर्तस्व। उभयोः समन्वयेनैव पुरुषः जीवनयात्रायां सफलो भवति समेधते च। (पत्र संख्या 124)

कुछ पत्रों में प्रसङ्गवश लेखकों के जीवन–दर्शन के ऐसे सूत्र प्रकट हुए हैं जो सबके लिए सदैव उपयोगी हैं, प्रकाशस्तम्भ हैं।

**(अ) आस्था**

– जगदम्बा की कृपा से समस्त सङ्कट दूर होंगे। (पत्र 28, 38, श्लोक 4–5)

– सेवानिवृत्ति के बाद उपस्थित कार्यों को जैसे–तैसे पूरा किया जाता है किन्तु सङ्कल्पबद्ध होकर कार्य करना कठिन (या असम्भव) हो जाता है। न मन, न शरीर की अनुकूलता होती है। सभी प्रकार के कष्ट होने पर भी पदे–पदे जगन्माता की करुणाजलछाया का अनुभव होता है। (55)

– हज़ार बाधाओं के बावज़ूद श्रीचरण की उपासना और गुरु का स्मरण छूटा नहीं है–यह सौभाग्य की बात है। (59)

– वृद्धावस्था से ग्रस्त शरीर का महोत्सव तभी तक है जब तक नित्य–नैमित्तिक दिनचर्या निर्बाधरूप से चलती रहती है। जब तक स्वधर्म का पालन हो रहा है तभी तक ब्राह्मण के शरीर–धारण की सार्थकता है।(61, श्लोक 3–4)

– प्रतिदिन जो पारिवारिक सङ्कट झेलना पड़ रहे हैं, आशा है वे सूर्य की किरणों से अन्धकार की तरह धीरे–धीरे नष्ट हो जाएँगे। परमात्मा से प्रार्थना है कि वह अपनी चिन्तामणि के प्रभाव से शीघ्र ही अन्धकार नष्ट करके हमें ज्ञान का प्रकाश प्रदान करे।(61, श्लोक 5–6)

– जीवन में प्रबोध का प्रकाश तो जगन्माता की कृपा से ही प्राप्त होता है। (74)

– कौन ऐसा सहृदय होगा जो जगन्माता की कीर्तिगाथा का सम्मान करके स्वयं को सम्मानित करना नहीं चाहता?(79)

– भाग्य के अधीन होने के कारण(प्रायः) प्रयत्न सफल नहीं होते हैं। (4)

- भाग्य में जो लिखा है उसे बदलने में तो देवता भी समर्थ नहीं हैं।(11)
- सभी कर्म कल्याणप्रद हों, वह परमेश्वर सदा रक्षा करे और सात्विक बुद्धि प्रदान करे।(97)
- यदि मेरा संकल्प शुद्ध है तो ईश्वर अवश्य ही अनुग्रह करेगा।(99)
- भगवान् महाकाल सभी प्रकार का कल्याण करें।(104)
- अब तक जीवन में उत्साहपूर्वक बिन्दुमात्र भी यदि सफलता प्राप्त की है तो वह पूर्व जन्मों के पुण्य का ही फल है।(106)
- काशी की समस्त पूर्व विभूतियों की चरणरज को प्रणाम।(125)
- भगवान् श्रीमहाकालेश्वर सभी को चित्तशान्तिमय परमसुख प्रदान करें।(126)
- श्रीमदाचार्यपाद के चरणकमलों में भगवान् नारायण के मंत्रोच्चारपूर्वक मन से ही तीन बार प्रणाम करके निवेदन है......(128)

(आ) जीवन–दृष्टि

- (अपने प्रति) एक बार या अनेक बार किए गए अपराध को भी महानुभाव सहते हैं और क्षमायोग्य को क्षमा करते हैं। (25)
- बालक अच्छा–बुरा कैसा भी व्यवहार करे ..... ज्ञानी और यशस्वी सज्जन उसे क्षमा करते हैं।(37)
- मित्र (ज्ञानादि में) छोटा हो तब भी उसका त्याग (या उपेक्षा) नहीं करना चाहिये। (38)
- उस विधाता को धिक्कार है जो स्वयं के लगाये हुए फूलों से लदे प्रेमवृक्ष को स्वयं ही ध्वस्त करना चाहता है। (42)
- अहङ्कार के विनाश के बिना मन की शान्ति प्राप्त नहीं होती है। (42, श्लोक 7)
- मनुष्य सदा से दुर्बल है। उसके वश में कुछ नहीं है किन्तु एकमात्र परस्पर स्नेह ही है जो दुर्बल नहीं है। (42, श्लोक 8)
- कौन ऐसा गृहस्थ है जो देश, काल, परिवेश आदि से पीड़ित न हो। यह तो कालरूप भगवान् का व्यापार है। (52)
- गृहनिर्माण की स्थिति हनूमान् की पूँछ की तरह होती है। (58)
- स्वास्थ्य ही (अन्य अनेक बाधाओं में) एक बड़ी बाधा है। (60)
- कार्य की प्रबल इच्छा होने पर भी स्वास्थ्य सबसे बड़ी बाधा बन ही जाता है। (60)
- सरकारी अधिकारी संवेदनाशून्य और स्वार्थी हो गये हैं। सभी अच्छी व्यवस्थाएँ ध्वस्त होती जा रही हैं। लेखकों को इस विषय में अवश्य ही कुछ लिखना चाहिये। (60)

- नूतन की प्राप्ति के लिए पूर्वकालिक निन्दनीय स्वरूप का त्याग अनिवार्य है। (87)
- जैसी ग्रहों की परिस्थिति होती है उसी के अनुसार सभी प्रकार के कार्य सम्पन्न होते हैं।(97)
- व्यक्ति को चाहिए कि वह सभी कार्यों में अन्तिम क्षण तक सम्पूर्ण शक्ति लगाकर प्रयत्न करे, यही नियति है। (97)
- इन दिनों नियति के कठोर पाश में बंधा हुआ मैं आवश्यक कार्यों को भी सम्पन्न नहीं कर पा रहा हूँ।(119)
- दृढ़ इच्छा रखने पर भी कभी–कभी कोई कार्य शीघ्रता से सम्पन्न नहीं हो पाता है। अतः धैर्य रखकर अनुकूल समय की प्रतीक्षा करनी चाहिए।(119)
- पत्नी को चाहिए कि वह पति के सुख को ही अपना सुख माने। यही भारतीय नारी के लिए कल्याणकारी है, विशेष रूप से उन नारियों के लिए जो संस्कृत वाङ्मय का स्वाध्याय करके सुसंस्कृत बनी हैं। (119)
- सभी प्राणियों को अपने पूर्व जन्म के शुभ और अशुभ कर्मों का फल अवश्य ही भोगना पड़ता है।(124)

एक बार महामहोपाध्याय पण्डित गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी का काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के मालवीय भवन में गीता पर प्रवचन चल रहा था। उसमें देश के प्रथम राष्ट्रपति राजेन्द्र प्रसाद के कोई प्रबुद्ध बान्धव भी उपस्थित थे। वे उस प्रवचन से इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने माननीय राष्ट्रपति को इसका विवरण देकर पण्डित चतुर्वेदी की आर्थिक सहायता व सम्मान के लिए लिखकर निवेदन किया। राष्ट्रपति ने संस्तुतिपूर्वक वह पत्र केन्द्रीय शिक्षा मन्त्रालय को भेज दिया। शिक्षामन्त्रालय में विचार–मन्थन से यह निष्कर्ष निकला कि किसी एक संस्कृतज्ञ को एक बार ऐसा सम्मान देने से बेहतर है कि राष्ट्र के चारों भागों से चार वरिष्ठ विद्वानों का चयन कर सबको सम्मानित किया जाए और यह प्रक्रिया प्रतिवर्ष दोहराई जाए। जब यह प्रस्ताव तत्कालीन केन्द्रीय शिक्षामन्त्री को प्रेषित किया गया तो इस योजना में उन्होंने अरबी और फारसी के एक–एक विद्वान् का नाम भी जोड़ने के साथ इसे स्वीकृत किया। इस प्रकार पण्डित चतुर्वेदी को तो अन्य के साथ सम्मान मिला ही किन्तु उनके निमित्त संस्कृतज्ञों के प्रतिवर्ष सम्मान की परम्परा प्रारम्भ हुई और वर्षों बाद (6 फरवरी, 2002 को) इसी क्रम में उनके सुपुत्र आचार्य शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी को भी इस सम्मान का गौरव प्राप्त हुआ।

इन्हीं आदरणीय डॉ. शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी के प्रति, सन् 1998 में मेरे द्वारा पूर्व में सम्पादित उद्गार नामक पुस्तिका से कुछ विद्वानों के चयनित भावोद्गारों का यहाँ परिशिष्ट में पुनः प्रकाशन किया जा रहा है। विद्वानों के पत्रों के इस संग्रह में आचार्य चतुर्वेदी के महनीय योगदान के प्रति यह कृतज्ञताज्ञापन है।

द्वितीय स्तवक का सम्पूर्ण श्रेय आचार्य बालकृष्ण शर्मा को है। इन्होंने न केवल पत्रसंग्रह को समृद्ध किया है अपितु सावधानतया व सूक्ष्मदृष्टि से पाठसंशोधन में भी प्रभूत श्रम किया है (तथापि यदि कोई अशुद्धि रह गई है तो उसके लिए मैं ही उत्तरदायी हूँ)। इनके इस सहयोग के बिना पुस्तक को वर्तमान स्वरूप देना संभव नहीं था। अतः इनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करने के अतिरिक्त मेरे पास और क्या विकल्प हो सकता है! इसी क्रम में मैं सभी सम्बद्ध विद्वानों के साथ प्रो. वेङ्कटाचलम् के उन शिष्यों और पारिवारिक सदस्यों के प्रति भी आभार व्यक्त करना अपना आवश्यक कर्तव्य मानता हूँ जिन्होंने यह पत्रराशि सुलभ कराई।

मैं इसे नियति के चमत्कार के रूप में देखता हूँ कि वाराणसी से शिथिल व अस्तव्यस्त स्वरूप में प्रारम्भ इस संग्रह का अभियान वर्षों बाद इस स्वरूप में आकार ले सका, मानो यह महाकाल की नगरी और यहाँ के वरिष्ठ विद्वान् प्रो. शर्मा के संस्पर्श के अवसर के लिए प्रतीक्षारत था।

इस पृष्ठभूमि में तथ्य यह है कि संग्रहकर्ताओं डॉ. शिवदत्त शर्मा चतुर्वेदी और आचार्य बालकृष्ण शर्मा ने मुझे पत्रपुष्प सुलभ करा दिये। मैंने तो मात्र सूत्र की भूमिका का निर्वाह कर उसे मालारूप में जिज्ञासुओं का कण्ठहार बनाने का प्रयत्न किया है। हिन्दी में इसकी प्रस्तावना के द्वारा हिन्दी पाठकों को संग्रह के आन्तरिक स्वरूप की संक्षिप्त झलक दिखाना आवश्यक प्रतीत हुआ। इस समस्त प्रयास के लिए विद्वज्जन ही प्रमाण हैं। आज की संचार व्यवस्था की प्रतिरोधक परिस्थितियों में यदि इस संग्रह से कुछ संस्कृतज्ञों को भी संस्कृत में पत्रलेखन की प्रेरणा मिलती है तो यह जीवित और प्रचलित भाषा संस्कृत की अतिरिक्त उपलब्धि होगी।

संस्कृत–संस्कृति के वर्तमान युग के मूर्धन्य विद्वानों में से एक और मेरे गुरुप्रवर स्व. आचार्य रामचन्द्र द्विवेदी की स्मृति में प्रवर्तित ग्रन्थमाला का यह 20वाँ पुष्प है। इसे वर्तमान संस्कृत जगत् में अपनी विशिष्ट भूमिका के लिए प्रख्यात विद्वान् आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी को आधुनिक संस्कृतधारा का प्रतिनिधि मानकर समर्पित करते हुए मुझे हार्दिक प्रसन्नता व सन्तोष है।

आर्यभाषा संस्थान, वाराणसी के मंत्री लोलार्क द्विवेदी सहित सभी पदाधिकारियों के प्रति हृदय से कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ जो वर्षों से मेरी किताबों को प्रकाशित करने हेतु तत्पर रहे हैं। यह पुस्तक उसी तत्परता का परिणाम है। मुद्रणार्थ पाण्डुलिपि तैयार करने में श्री विक्रम दवे के श्रम की प्रशंसा करते हुए मैं उनके प्रति भी आभार व्यक्त करता हूँ।

**श्रीकृष्ण जन्माष्टमी,** **सूर्यप्रकाश व्यास**

**25 अगस्त, 2016**

# अनुक्रमणिका

द्वितीयः स्तवकः

# प्रथम स्तवक

1

प्रेषकः – पण्डित अप्पाशर्मा राशिवडेकरः,पुणेनगरम्

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः – 1892

श्रीशिवः शरणम्

स्वस्ति श्रीमदशेषशास्त्रपारदृश्वसु धवलतमयशःपटलसमुद्भासिताशेषदिक्चक्रवालेषु प्रियसुहृत्प्रवरेषु व्याकरणाचार्याद्युपाधिमण्डितेषु ऋषिकुलव्यवस्थापकेषु संस्कृतरत्नाकरसंपादकेषु श्रीमत्पण्डित–गिरिधरशर्ममहोदयेषु श्रीअप्पाशर्मा प्रेष्ठाः। कुतोऽपि प्रचारकधूर्याणां केषाञ्चित् प्रभावेण प्रतिबद्धायां संस्कृतचन्द्रिकायां च सूनृतवादिन्यां च परित्यक्तकोल्हापुरः सोऽयं जन इदानीं पुण्यपत्तनमधिवसति। समुस्थितेऽपि चातीते वत्सरे श्रीमतां हरिद्वारतः कृपापत्रे नापारयं केनापि दैवदुर्विपाकेन व्याकुलितमानस इति क्षम्यतामेतत्प्रियमहाभागैः। मम हि तदार्नीं दिवमुपारूढा प्राणेभ्योऽपि प्रेयसी भार्येति। ततः परमपि नातिचिरादेव तामेव गतिं गतवती पूजनीयतमा श्रीमती जननीदेवी। ततः प्रभृति पुनरेकमात्र एवावशिष्टः सदने स्वयं पाकमात्रधर्मा कथं कथमप्यत्यवाह्यं कालं कियन्तमपि जीवितमिदं दुःखप्रायं परिबिभृत्। अतीते तु वैशाखे परिणीय पुनरपरां कुलकन्यकां न्यवारयमनाश्रमिताम्। सम्प्रति किलास्मि कथञ्चित् कुशली वाञ्छामि चाचिरादेव संस्कृतचन्द्रिकां प्रकाशयितुम्। आदिश्यतां यदि कार्यमिदानीं किमपि स्यात्।

प्रेष्ठा ! एते किल परिचिततमा मे पुण्यपत्तननिवासिनो बी.ए. परीक्षामुत्तीर्णा योगप्रणयिनः श्रीमन्तो देशपाण्डे इत्युपाख्यान रंगनाथसूनवो माधवराया हरिद्वारे निवसितुमिच्छन्तो धर्मे श्रद्धालवः श्रीमतां चरणमूलमनुप्राप्ताः। यावच्छक्यं विधीयतां साहाय्यमेतेषामिति प्रार्थये सनिर्बन्धं च सानुरागं च। एते हि शक्नुयुः सम्यगेवाध्यापयितुमंग्रेजीभाषां छात्रान्।

विनीतवशंवदः सखा

श्रीअप्पाशर्मा

विद्यावाचस्पतिः

2

प्रेषकः – पण्डितनृसिंहः

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः – 18-04-1914

श्रीमान्यवरशास्त्रिमहोदयेषु सादरं सप्रश्रयश्च प्रणामाः सन्तु। निबन्धनीयविषयपत्रेण सह श्रीमतां कृपापत्रमासाद्य हृष्टं मे चेतः। श्रीमत्कृतकुशलप्रश्नेन ततोऽपि कुशली संवृत्तः। धर्मे प्रमाणानां तारतम्यम् इति विषयं निभन्त्स्यामि। आशासे नवनीपवनीनिकुञ्जचङ्क्रणश्चतुरो गोविन्दोऽत्र मामनुकम्पयिष्यतीति। यत्तु एप्रिलमासस्य 22 तारकायां मध्याह्नोतरं स्वागतकारिण्या

अधिवेशनायाज्ञप्तोऽस्मि। तत्रास्मि परवानध्वनश्चातिपातश्चेति कृत्वा शास्त्रिवर्याः क्षमयन्त्येव, अपि च.....महाविद्यालयमवश्यं गमिष्यामि कार्यवशात् अतोऽपि द्वादश्यां गमागमौ न ममानुकूल्यश्चरिष्यथः। रत्नाकरस्याङ्कद्वयमलभि। किन्तु भृशं प्रार्थिता अपि उपसम्पादकमहाशया मामकीनं रामस्तवनं न प्राहैषुरिति कृपया भवद्भिरेव ते तत्प्रेषनायानुगुणानीयाः। अन्यत्र तस्य मुद्रापयिषा मां त्वरयतीव....।

अनुचरः
नृसिंहः

3

प्रेषकः – पण्डितकन्हैयालालशास्त्री,जयपुरम्
प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः
तिथिः – 31-05-1914

श्रीमत्सु, विविधविद्याविनोदविलसितान्तःकरणेषु विद्वद्वरेषु व्याकरणाचार्यन्यायशास्त्रिश्रीगिरधरलाल-शर्मसु नमस्कारपुरस्सरं सविनयं निवेदनमेतत्–
साहित्यसम्मेलनीयनिमन्त्रणपत्रं समुपलभ्य सोत्साहं खल्वागन्तुकामेन मया श्रीजयपुराधीशमहाराजसेवायामाज्ञाप्राप्त्यर्थं प्रार्थना कृता। परन्तु श्रीजयपुराधीशैः सम्प्रति कार्यविशेषानुरोधेनाज्ञा न वितीर्णा–अतोऽगत्या श्रीमत्सेवायामिदमेव निवेदयितुं शक्यते यदस्मिन् सम्मेलनकार्ये सम्प्रति कथमप्यागन्तुं न समर्थोऽस्मीत्यतः कृपया क्षन्तव्यम्। आशासे च विद्वज्जनवशीभूते मयि कृपां वितीर्य सुखीकरिष्यन्ति मां तत्रभवन्तो भवन्तः श्रीपण्डितवरा इति ।

भवदीयकृपाभिलाषिणः
कन्हैयालालशास्त्रिणः

4

प्रेषकः – पण्डितश्रीकृष्णशास्त्री, राजपण्डितः
प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः
तिथिः – ज्येष्ठ व. 10, संवत् 1971; मई, 1914

।।श्रीः।।

श्रीपरमात्मने नमः। श्रीमत्सु परमोत्साहवत्सु धीरवीरेषु सनति निवेदनं तत्रभवतां सुहृदां प्रस्तावसूचीसहितं पत्रमागतमवगतं च तद्वृत्तं परन्तु दैवायत्ततया मम प्रयासो न सफलतामधिरोहति यदभिलषितोऽपि भवद्दर्शनमुत्सवसगतिं च किञ्चित्कार्यं राजसम्बन्धिप्रतिनियतकालानुष्ठेयं समापतितमतो–न संभावये यत्समुपस्थातुं नियतोत्सवे शक्नुयाम्। निर्वृत्तकार्यः प्रयतिष्ये तु यथाशक्ति यथाकथञ्चिदपि लब्धावसरो विद्वत्समाजे सम्मिलितः स्यामिति। यदि परतन्त्रस्य

कार्यव्यावृत्तस्य स्यान्न ममागमनं तर्हि क्षन्तव्योऽयं जनो विद्वद्भिर्बोधयितव्यश्च। तत्रावधारितप्रस्तावः कृतान्ताभिज्ञनैः श्रीमन्तो मान्याः श्रीशिवकुमारशास्त्रिणोऽपि समुत्सवमलंकरिष्यन्ति न वेति। अन्ये च के प्रसिद्धपण्डिताः समेष्यन्ति महोपदेशकाश्च दीनदयालुप्रभृतयः के क इति। सर्वेभ्यो यथायथं नत्यादयः स्युः। श्री शुभम्।

श्रीकृष्णशास्त्री

5

प्रेषकः — पण्डितशालग्रामशर्मा विद्यावाचस्पतिः, बरेलीनगरम्

प्रापकः — पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः — च. शु. 6, 72; 22-03-1915

॥ ॐ ॥

श्रीमन्मान्यमहाभागेषु सप्रश्रयं सनमस्यमिदम्.

उपलब्धं पत्रं श्रीमताम्। साम्प्रतं कारणान्तरैः परित्यक्तो विचारस्तत्रागमनस्य मातृपादैः। तदहमेव नियते नेहसि तत्रागन्तास्मि। तन्मदर्थमेव कुटीरकं प्रयोजनीयं स्यात्, न तदर्थमित्यावेदयति। प्रवेशपत्रमितः प्रेषितं कार्यालये उपलब्धं स्यात्।

भवदीयः

शालग्रामशर्मा

6

प्रेषकः — पण्डितशालग्रामशास्त्री, हरिद्वारम्

प्रापकः — पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः — का.कृ.4 सम्वत्, 1973 (1916)

॥ श्रीः॥

श्रीमत्स्वनेकगुणगौरवगुम्फितेषु विद्वद्वरेषु सनमस्यमिदं निवेद्यम्।

समागतोऽहमद्यैव गृहात्। यद्यपि स्थानं, वस्त्राणि तदन्यच्च प्रायः सर्वमेवातिवृष्ट्या विकारयन्त्याऽत्याहितं मे तथापि पुस्तकानामप्रतिकार्या बिसतिर्दुःखायैव। प्रायः शतद्वयादप्यधिकस्य मूल्यकानि पुस्तकानि जलेन विनष्टानि। सम्प्राप्तोऽहं पुजारी वस्त्राणि च श्रीमताम्। श्रूयतां परं परेद्युः विसञ्जातः पुत्रजन्मोत्सवो।

सर्वमत्रकुशलम् श्रीमतामनुग्रहात्....। भवान् कार्यं गतवांश्चानागते एव मयि। श्रीदत्तशर्मणापि मासस्यावकाशो याचित इति श्रुतम्। मन्ये पितृपादानामु. . . स्यादिदानीं.. को रोगः कथश्च चिकित्स्यते इति तु न लिखितं श्रीमद्भिः स्वास्थ्यसमाचारे।

शालग्रामशास्त्री

7

प्रेषकः – पण्डितशालग्रामशास्त्री,बरेलीनगरम्

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः – पौ.शु. 14, 75, सन् 1918

श्रीमत्सु प्रियसुहृदयेषु!

सविनयं सनमस्यं चेदम्।

पूर्वं मे पत्रमवश्यं स्यादुपलब्धं तत्रभवद्भिर्वाराणस्याम् तदुत्तरन्तु प्रत्याशामुपासतापि न अद्यावधि लब्धम्। तत्कथम्? कोऽस्यार्थः? माघकृष्णपक्षे सप्तम्यां(संभवतो 22 जनवरी तिथौ) महामण्डले सम्मेलनं भावि निबन्धाश्च प्रेषणीयाः जनवरीमासस्यान्ते किञ्च माघकृष्णे 22 फेब्रुअरी अस्यामेव शताब्द्यामन्वेषणीया एकविंशतितमायां वा शताब्द्याम्?

स्यादेतत् पत्रन्त्वेतद्यदर्थं प्रेष्यते तच्छ्रूयताम्। सम्मत्यवसरे "थारी राय सो म्हारी राय महाराज" एत्येष एवाऽस्यार्थः।

शालग्रामशास्त्री

8

प्रेषकः – पण्डितशालग्रामशर्मा,बरेलीनगरम्

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः –

श्रीमत्सु गुणरत्नाकरेषु!

अनवद्यविद्याप्रसादावदातदिङ्मुखमण्डलेषु सुहृद्वरेषु सनमस्यं

सविनयश्चावेदनमिदम्।

स्मित–प्रभाभिः प्रभवन्ति यस्य कटाक्षविक्षेपवशान्निमिषन्ति।

जगन्नियन्ति भ्रुकुटीविलासेऽप्यमन्दमानन्दमहं तमीहे॥1॥

आयातं श्रीमतां पत्रं वृत्तमज्ञायि दुर्भरम्।

भारं वोढुं संशयानं दोलायितमिवान्तरम् ॥2॥

श्रीमद्भिरद्य मतिमद्भिरहं भवद्भिः संभावितः खलु यथा न तथाऽहमस्मि।

मन्येऽल्पकेऽपि करुणालयानां जायन्त एव महतामपि पक्षपाताः॥3॥

क्वायं जनश्चञ्चलचित्तवृत्तिर्गविषणाः क्व स्थिरधीर्विधेयाः।

नूनं नरो यो नर–साऽभिबन्धः किं तस्य साध्यः सरसो निबन्धः॥4॥

अहो! महति संशये पतितोऽस्मि–यद्धि कार्यमिदं स्वीकरोमि दृढमनात्मज्ञता ख्यातिर्भवति-अथ प्रव्यादिशामि-सुहृदामाद्यप्रणयभङ्ग प्रायश्चिन्ताऽभिभवशङ्क ग्रसते–तद् यथाशक्यं यथामति

आदेशाय अस्मै प्रयस्यन्नपि/यद्युपआसयिष्ये आत्मानं न तन्मे तथादोषाय स्यादिति प्रपिपद्ये। अथेदं प्रष्टव्यम्–

1. कियति खलु कलेवरे निबन्धानेन समाप्तव्यम् ?
2. लिखित्वा प्रेषणमेवालम्–उताहो मध्ये सदो वाचनीयमपि स्यात्?
3. गद्यपद्ययोः कतरस्मिन्ननेन भवितव्यमित्यपि किम् अभिनिविश्येत ?
4. सम्पृष्टस्य विषयान्तरस्य आंशिक उल्लेखोपयोगः?

क्षन्तव्यः स्यान्नवा ? यथा तुरीये द्वितीयस्य सप्तमाष्टमयोश्च इति।

भवदीयः

शालग्रामशर्मणः

9

प्रेषकः – पण्डितगङ्गाविष्णुमिश्रः

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः –

श्रीमन्तस्तत्रभवन्तो महानुभावाः!

सादरं नतयः।

अमरोहानगरे भवन्मुखश्रुतवृत्तान्तं प्रसङ्गतोऽनुमीयते यदागामिनिजुलाईमासे वाराणस्यां हिन्दूविश्वविद्यालये ध्रुवं धर्मविज्ञानविस्तारको महोपदेशकमहाविद्यालयः स्थापयिष्यते। किं तत्र प्रधानाध्यापकपदवीमलङ्कुर्वतामत्रभवतां मद्विधाः सेवकाः सहकारिणोऽप्यपेक्षाः। नाहोस्वित् भवेयुश्चेदपेक्षिताः नूनमस्मिन् दीने अनुचरे अनुकम्पा विधेया भवद्भिरिति सादरं निवेदनं नः।

नास्मान् माननीयाः मालवीयमहोदयाः सम्यक् परिचिन्वन्ति। परं भवदनुग्रहात् सर्वं सेत्स्यति। वयं सर्वथा सर्वदा भवदाज्ञानुवर्तिन एव। नात्र संशयदोलारोहणावसरः। किं बहुना विज्ञेषु।

प्रतिवचः प्रतीक्षमाणस्य

भवच्चरणसरोजरोलम्बस्य

पण्डितगङ्गाविष्णुमिश्रस्य

10

प्रेषकः – पण्डितके.शेषशास्त्री

प्रापकः – पण्डितगिरिधरशर्मा चतुर्वेदः

तिथिः –

अयि प्रियमहाशयाः!

इह खलु चिरान्नाधिगतं भावत्कं पत्रम्। कानपुरप्रवर्त्तनसम्मेलनाधिवेशनस्य न कापि वार्ता श्रुता। कर्नाटकप्रान्तेषु प्रान्तिकसम्मेलनं प्रतिष्ठापनायावकाशो देय इति सम्मेलनसमकाले मंत्रिवार्ता प्रेषिता।

सम्प्रत्यपि सकृपमुत्तरं प्रेषयेयुरित्यभ्यर्थये। सम्मेलनकार्यस्यावधिप्रवृत्तं यावद् वृत्तमपि निवेदयेयुः। आगामिविजयादशम्यामितः पुरात् श्रीशारदाभिधा संस्कृतभाषापक्षपत्रिका प्रकाशनीयेति संकल्पः कृतः। अचिरादियं भवद्हस्तगतं कुर्यादित्याशासे। एतत्पत्रिकायाः प्रसारणाय यावत्साहाय्यं तत्र भवद्भिः करणीयमिति प्रार्थये। एतत्पत्रिकाया एकैकस्याः आणकचतुष्टयं सम्मेलनाय प्रदीयेत। सकृपमुत्तरदलं कुशलवृत्तसनार्थं प्रेषयेयुरिति प्रार्थये।

भवदीयः

विद्वान् के. शेषशास्त्री

11

प्रेषकः – पण्डितः. . . . .

प्रापकः –पण्डितः. . . . . . . .

तिथिः –

॥ श्री ॥

प्रातः स्मरणीयेषु पूज्यचरणेषु सविनयं प्रणामाञ्जलिः। यद्यपि मया निश्चितमासीद्यत्, आमरणं श्रीमत्पुरतः स्वकीयनिर्वेदकारणं न प्रकाशनीयं यतो हि तत्प्रकाशनं खलु लज्जाशून्यं कर्म भविता। परमनुदिनं भवतां श्रीविहीनं मुखमवलोक्य स्वदुःखानि वेदनस्यैव च कारणत्वेनोपस्थितं श्रुत्वा अयुक्तमपि तदत्र भवतां समक्षं निवेद्यते।

अद्यावधि एतस्या प्रकाशने कारणं तु बाल्यादारभ्य गतवर्षद्वयपर्यन्तं यावत् पितामहचरणानामस्मदुपरि छत्रच्छाया आसीत् तावद् गृहे भवतां व्यवहारः शासकत्वेनैव रूपेणासीत् इति भवद्शासनाद्भीताः सर्वेऽपि वयं विशेषतश्चाहमात्मस्थस्य कस्यचन अपि वृत्तस्य निवेदनेऽसमर्थ एवासम्। केवलं पितामहचरणानां पुरत एवं शुभाशुभं सर्वमपि वृत्तान्तमहं प्रकटीकरणे समर्थ आसम्। परं भाग्यहतकेन मूर्खेण मया तदेतद्वृत्तं लज्जया तेषां पुरतोऽपि न निवेदितम्। यदि कथञ्चित्तेषां पुरतोऽप्येतस्य प्रकाशनमभविष्यत्ततो हि मन्ये तदेतद्दिनमेव नायास्यादिति।

यद्यपि तदेतच्छ्रीमतां शासनं मत्कृते महारोगनाशक औषधमिवाभवत् तेनैव चाहमिदानीं संसारस्याग्रे मनुष्यपदभागप्यस्मि तथापि पितृचरणाः! शासनरहिते सहिते च वात्सल्ये भेदो भवत्येवेति नास्त्यविहितं तत्रभवताम्।

मत्कृते यद्यपि.. कोषादुद्धत्य प्रतारणा इति एक एव खल्वेष शब्दो निर्धारितो वर्तते तथापि नास्त्येषा प्रतारणेति अत्र खलु श्रीचरणा एव प्रमाणम्। अस्तु श्रूयतां मदीयात्मकथा दुःखकथा वा। स्मर्यतां सर्वतः प्रथमं यदहं गोपालजलधारिणा श्रीमता च सह जगदलपुरे गत आसम्। अवसरः खलु स एवासीत् मम जीवनधारायाः परिवर्तने वर्तते प्रथमः। तत्र मया यदा . . . .महाभागानां सहोदराऽवलोकिता, तदुत्तरणक्षण एव मे मनसि विचारस्तावदेव परिस्फुटितोऽभवद्यत् मज्जीवनसहचारिणी खलु एषैव कुमारी भविष्यति, नान्या काचन इति। परं बलवतो विधेर्विधानस्याग्रे

